सुन्दर रूप तथा मौक्तिफल की मालावों से सुशोभित है मध्य-भागमे पद्मवर वेदिका आजानेसे दो विभाग हो गये है (१) अन्दर का विभाग (२) वाहार का विभाग जो अन्दर का विभाग है उन्ही के अन्दर अनेक जातिके वृक्ष आजानेसे अन्दरका वनखंड कहा जाते है उन्ही के अन्दर पांच वर्ण के तृण रत्नमय है पूर्वादि दिशीका मन्द वायु चलनेसे छे राग ३६ रागणी मन और श्रवणोंको आनन्दकारी ध्वनी निकलती है उन्ही वनखंड मे और भी छोटी छोटी वावी ओर पर्वत आगय है वह अनेक आसन पडे है वहाँ व्यंतर देव ओर देवीयों आते है पूर्वकृत पुन्यकों सुखपूर्वक भोगवते है इसी माफीक वाहारका वन भी समझना परन्तु वहा तृण नही है ।

मरू पर्वत के च्यारों दिशा पैतालीस पैतालीस हजार योजन जानेपर च्यारो दिशा उन्ही जगतिके अन्दर च्यार दर-वाजा आते है वह दरवाजा आठ योजनके उचे च्यार योजन के चोड है दरवाजा उपर नवभूमि और सुपेतगुमट छत्रचमर ध्वजा और आठ आठ मंगलीक है । दरवाजाके दोनों तर्फ दो दो चौंतरा है उन्हींके उपर प्रासाद तोरण चन्दनके कलसे झारी थाल आदि यावत् धूपके कुडच्छ और मनोहर रुपवाली पुतलीयोंसे सुशोभीत है.

(१) पूर्वदिशमें विजय नामको दरवाजो है.

(२) दक्षिणदिशमें विजयन्त नामको दर०

(३) पश्चिमदिशमें जयन्तनामा दर०

(४) उत्तरदिशमें अप्राजित नामा दर०

इन्ही चारों दरवाजोंके नामके च्यारों देवता एकेक पल्योपमकि स्थितिवाले है उन्हीकी राजधानी अन्य जम्बुद्विपमें है। अधिक विस्तारवालोको जीवाभिगमसूत्र देखना चाहिये।

(१) भरतक्षेत्र—जहांपर हम बैठे है इन्हीकों भरतक्षेत्र केहते है। वह चुलहेमवन्तपर्वतसे दक्षिणकि तर्फ विजयन्त दरवाजासे उत्तरकि तर्फ पूर्व और पश्चिम जगतिके बाहार लवणसमुद्र है अर्द्धचन्द्रके आकार है मध्यभागमें वैताड्यपर्वत आनासे भरतक्षेत्रका दो विभाग कहाजाते है (१) दक्षिणभरत (२) उत्तरभरत।

चुलहेमवन्तपर्वतपर पद्मद्रहसे गंगा और सिन्धुनदी उत्तर भरतका तीन विभाग करति हुइ तमसगुफा और खंडप्रभागुफाके निचे वैताड्यपर्वतको भेदके दक्षिणभरतका तीन विभाग करति हुइ लवणसमुद्रमें प्रवेश हुइ है इन्हीसे भरतक्षेत्रका छे खंड भी कहाजाता है।

दक्षिणभरत २३८ जो० ३ कलाका है जिन्होंके अन्दर तीन खंड है मध्यखंडमें १४००० हजार देश है मौर्य मध्यभागमें कोशलदेश वनिता (अयोध्या) नगरि है वह परिमाण अंगुलसे १२ जोजन लम्बी ९ जोजन पहूली है वनितानगरीसे उत्तरकि तर्फ ११४॥+१॥ वैताड्यपर्वत है और ११४॥+१॥

दक्षिणकी तर्फ विजयन्त नामका दरवाजा है। पूर्व पश्चिमके दोनों खंडमें हजार हजार देश मीलाके दक्षिणभरतके तीनों खंडमें १६००० देश है इसी माफीक उत्तरभरतमें भि १६००० देश हैं इन्ही भरतक्षेत्रमें कालकि हानि वृद्धिरुप सर्पिणी उत्सर्पिणी मीलके कालचक्र है वह देखो. छे आरोका थोकडामें। एक सर्पिणीमें २४ तीर्थंकर १२ चक्रवरत ६ बलदेव ६ वासुदेव ६ प्रतिवासुदेव नियमत होते है। इति.

(२) एरभरतक्षेत्र—भरतक्षेत्रकि माफिक है परन्तु भरतक्षेत्रकि मर्यादाकारक चुलहेमवन्तपर्वत है और एरभरतक्षेत्रकी मर्यादाकारक सीखरीपर्वत है शेप बराबर है इति.

(३) महाविदह क्षेत्र—निपेड और निलवन्त दोनों पर्वतोंकें विचमे महाविदहक्षेत्र है वह पलंक के संस्थान है चक्रवरतकि ३२ विजयसे अलंकृत है। अगर महाविदेहक्षेत्रका च्यार विभागकर दिया जावेगें तों (१) पूर्व विदह (२) पश्चिम विदह (३) देवकूरू (४) उत्तर कूरू.

विदहक्षेत्रके मध्य भागमे मेरू पर्वत पृथ्वीपर १०००० जो० के विस्तारवाला है उन्ही के पूर्व पश्चिम दोनुं तर्फ बावीस बावीस हजार योजनका भद्रशालवन है। उन्हीसे दोनों तर्फ (पूर्व पश्चिम ) शोला शोला विजय है अर्थात् पूर्व विदहरूप १६ विजया और पश्चिम विदह रूप १६ विजय है।

मरू पर्वत १०००० जोजनका है उन्हीसे उत्तर दक्षिण

अढाइमो अढाइसो जोजनका भद्रशालवन है वहासे दक्षिणकि तर्फ निषेडपर्वत तक देवकूरू क्षेत्र और निलवन्त पर्वत तक उत्तर कुरूक्षेत्र है। एकेक क्षेत्र दोदो गजदन्तों कर आदा चन्द्राकार है इन्ही क्षेत्रोंमे युगल मनुष्य तीनगाउ कि अवगाहना और तीन पल्योपम कि स्थिति वाले है देवकूरूक्षेत्रमें कुड सामली वृक्ष चितविचित्र पर्वत १०० कचनगिरि पर्वत पाचद्रह इसी माफीक उत्तरकूरूमे परन्तु वह जम्बु सुदर्शनवृक्ष है इति विदेहेका च्यार भेद।

निषेडपर्वत और महा हेमवन्तपर्वत इन्ही दोनो पर्वतोंके विचमे हरिवास नामका क्षेत्र है तथा निलवन्त और रूपी इन्ही दोनों पर्वतों के विचमे रम्यक्‌वास क्षेत्र है इन्ही दोनों क्षेत्रोंमे दो गाउकी अवगाहना और दो पल्योपम कि स्थिति वाले युगल मनुष्य रहे ते है।

महाहेमवन्त और चुलहेमवन्त इन्ही दोनों पर्वतों के विचमे हेमवय नामका क्षेत्र है तथा रूपी और सीखरी इन्ही दोनों पर्वतों के विचमे एरणवयक्षेत्र है इन्ही दोनों क्षेत्रोंमें एक गाउकी अवगाहाना और एक पल्योपम कि स्थिति वाला युगल मनुष्य रेहेते है। एव जम्बुद्विपमे मनुष्य रेहेने के दश क्षेत्र है इन्हीको शास्त्रकारोंने वासा काहा है अब इन्ही १० क्षेत्रोंका लम्बा चोटा बाहा जीवा धनुपपीठ आदिका परिमाण यत्रद्वारा लिखा जाता है।

| क्षेत्रनाम | दाक्षिणोतर पहूलापणो | बाहू | जीवा | धनुपर्पीठ |
|---|---|---|---|---|
| दाक्षिणभरत | २३८ जो० ३ | ० | ९७४८+१२ | ९७६६+१ |
| उतरभरत | २३८ + ३ | १८९२+७॥ | १४४७१+६ | १४५२८+११ |
| हेमवयक्षेत्र | २१·५ + ५ | ६७५५+३ | ३७६७४+१६ | ३८७४०+१० |
| हरिवासक्षेत्र | ८४२१ + १ | १३३६१+६ | ७३९०१+१७ | ८४०१६+४ |
| महाविदहक्षेत्र | ३३६८४+४ | ३३७६७+७ | १००००० | १५८११३+१६ |
| देवकूरूक्षेत्र | ११८४२ + २ | ० | ५३००० | ६०४१८+१२ |
| उत्तरकूरूक्षेत्र | ११८४२ + २ | ० | ५३००० | ६०४१८+१२ |
| रम्यकूवासक्षेत्र | ८४२१ + १ | १३३६१+६ | ७३९०१+१७ | ८४०१६+४ |
| एरणवयक्षेत्र | २१०५ + ५ | ६७५५+३ | ३७६७४+६ | ३८७४०+१० |
| दाक्षिणएरभरत | २३८+३ | १८९२+७॥ | १४४७१+६ | १४५२८+११ |
| उत्तरएरभरत | २३८+३ | ० | ९७४८+१२ | ९७६६+१ |

(५) पञ्चयपर्वत-जम्बुद्विपमें २६९ पर्वत सास्वता हैं (२००) कञ्चनगिरिपर्वत-देवकूरू युगलक्षेत्रमें पाच द्रह हैं उन्ही द्रहके दोनों तटपर दश दश कञ्चनगिरिपर्वत मर्व सुवर्णमय है दश तटपर १०० पर्वत हैं इसी माफीक उत्तरकूरु युगलक्षेत्रमें १०० कञ्चनगिरि है एव २००

(३४) दीर्घवैताड्य-चक्रवरतकी ३४ विजय अर्थात महाविदेहकि ३२ विजय एक भरत एक एरभरत एव ३४ विजयके मध्यभागमें ३४ वैताढ्यपर्वत हैं।

(१६) वक्षारपर्वत-महाविदेहक्षेत्रके मध्यभागमें मेरूपर्वत आजानेसे महाविदहक्षेत्रके सोला सोला विजयरूप दो विभाग हूये सोला सोला विजयके बिचमें सीता सीतोदानदी आजानासे आठ आठ विजयरूप च्यार विभाग हूवे उन्हीसे आठ विजयरूप एक विभागके सात अन्तर है जिस्मे च्यार वक्षारपर्वत और तीन अन्तर नदी है एक विभागमें च्यार वक्षारपर्वत है इसी माफीक च्यार विभागमें १६ वक्षारपर्वत है।

(६) वर्षधरपर्वत-मनुष्य रेहनेका जो ७ क्षेत्र बतलाये है जिन्होंके ६ अन्तरोंमें छे पर्वत है अथवा सात क्षेत्रोंकि मर्यादा करनेवाले ६ वर्षधरपर्वत है यथा चुलहेमवन्त, महाहेमवन्त, निषेढ, निलवन्त, रूपी, और सीखरीपर्वत इति।

(४) गजदन्तापर्वत-निषेढ और निलवन्तपर्वतके पासमें

निकलते हूवे देवकूरू उत्तरकूरू युगलक्षेत्र और विजयके विचमें मर्यादा करनेवाले हस्तिके दन्तके आकार मेरूपर्व्वतके पास जायलागे है.

(४) वृतलवैताढ्य पर्वत हेमवय, एरणवय, हरिवास, रम्यक्-वास वह च्यार युगल मनुष्यांका क्षेत्र है इन्हींके मध्यभागमें च्यार वृतल वैताडच्यपर्वत है.

(४) चितविचितादि निषेडपर्वतके पासमें और सीतानदीके दोनो तटपर चित और विचित दो पर्वत है इसी माफिक निलवन्त पर्वतके पासमें सीतोदानदीके तटपर जमग समग दो पर्वत है.

(१) जम्बुद्विपके मध्यभागमें गिरिराज मेरूपर्वत है. इति.

( विवरण )

(१) दो सो (२००) कञ्चनागिरिपर्वत पच्चवीस जोजन धरतिमें १०० जोजन धरतिसें उंचा मूलमें १०० जो० लम्बा चोडा मध्यमें ७५ जो० उपरसे ५० जोजन विस्तारवाला है तीनगुणी जाम्झेरी पराद्धि सर्व कञ्चनमय है ।

(२) चौतीस दीर्घ वैताड्यपर्वत पचवीस गाउ धरतीमें हे पच्चवीस जोजन धरतीसें उंचा पचास जो० विस्तारवाला है। उन्होंकि दोनो तर्फ बाह ४८८ जो० १६ कला है जीवा १०७२० जो० १२ कला धनुपपीष्ट १०७४३ जो० १५ कला हे प्रत्यक वैताड्यपर्वतके अन्दर दो दो गुफावों है (१) तमस-गुफा (२) खंडप्रभागुफा वह गुफा ५० जोजनाकि लम्बी १२

जोजनकि चोडी ८ जो० उची है उन्ही गुफावोंके अन्दर दो दो नदीयों है (१) उमगजला (२) निगमजला-गुफावोंके दरवाजासें २१ जोजन गुफाके अन्दर जावे तब उगमजाल नदी आवे वह तीन जोजनका निस्तारमें पाणी वह रहा है उन्हीके अन्दर कीसी प्रकारका पदार्थ-कष्ट, कचरा, कलेवर पडजावे तो उन्हीकों तीन दफे इदर उदर भमाके बाहार फेंकदे इसी वास्ते उगमजला नाम है वहासे दो जोजन आगे जानेपर निगमजला नदी तीन जोजनके विस्तारवाली जिस्के अन्दर कोइ भी पदार्थ पडे तो उन्हीकों तीन उच्छाला देके नदीके अन्दर रखलेने वास्ते निगमजला नाम दीया है वहासें २१ जो० जानेपर तमसगुफके उतरका दरवाजा आजाता है। परन्तु महाविदे क्षेत्रके ३२ वैताड्यके बाहार जीवा धनुषपीष्ट नहीं है केहना नह पलकके सस्थान है। शेष विजयवत्।

(३) शोलावस्कार पर्वत-चित्र, विचित्र, निलन, एक शेल, त्रिकुट, वैसमण, अञ्जन, मयाञ्जन, अकानाइ, पत्रमानाइ, आसीविष, सुहावह, चन्द्र, सूर्य, नाग, देव एव १६ पर्वत १६५९२ जो० २ कलाके लम्बा है पाचसो पाचसो जो० पहूला विस्तार है निषेड निलवन्तपर्वतोंके पासमें च्यारसो जोजनका उचा और ४०० गाउका धरतीमें है वहासें वढते वढते सीता सीतोंदा नदीयोंके पासमें उचा पाचसो पाचसो जोजनका और ५०० पाचसो गाउका धरतीमें है। १६ वस्कारपर्वत अश्वके स्कन्धके आकार है

(६) नर्यद्वारपर्वत यासें देखो

| पर्वत | उचा | धरतीमे | पहूलपणो | बाहा | जीवा | धनुष० |
|---|---|---|---|---|---|---|
| चूलहेमवन्त और सीखरी | १०० जोजन | २५ जो० | १०५२ जो १२ कला | ५३५० जो १५ कला | २४९३२ जो ०॥ कला | २५२३० जो० ४ कला |
| महाहेमवन्त और रूपि | २०० जो० | ५० जो० | ४२१० जो १० कला | ९२७६ जो ९ कला | ५३९३१ जो ६ कला | ५७२९३ जो० १० कला |
| निषेड और निलवन्त | ४०० जो० | १०० जो० | १६८४२जो २ कला | २०१६५ जो २ कला | ९४१५६ जो २ कला | १२४३४६ जो ९ कला |

( ४ ) गजदन्ता पर्वत च्यार—गधमदर्न, मालवन्त विद्युत्प्रभा और सुमानस एवं ४ गजदन्ता निषड निलवन्त पर्वत के पास च्यारां पर्वत च्यार च्यारसो जोजनका उचा और सोसो जोजनका धरतीमे उंडा तथा पांच पांचसो जोजनका पहूला वहासे क्रमःसर हस्तीके दन्त कि माफीक उचापणे वढते वढते और पहूलपणे कम होते हूवे मेरू पर्वतके पास आते हूवे पांचसो पाचसो जोजनके उचो और सवासे सवासे जोजन के धरतीमें उ० और पहूलपणे अंगुलके असंख्यातमेभाग रहा है लम्बाइमे ३०२०९ जो० ६ कालाका है च्यारो पर्वत रत्नमय है ।

( ५ ) वृतल वैताढ्य—सदावाइ वयडावाइ गन्धावाइ मालवन्ता यह च्यार पर्वत १००० जो० उचा २५० जो० धरतीमें तीनगुणी साधिक परद्धि है धानकी पायलीके आकार एक हजार जो० पहूला विस्तारवाले है।

( ६ ) चितविचित जमग समग यह च्यार पर्वत देवकुरू उत्तरकुरू युगल क्षेत्रमे निषेड निलवन्तसे ८३४ जो० और एक जोजनका सात भाग करना उन्होंमे च्यार भाग दुरे है। वह १००० जो० उचा और २५० जो० धरतीमे उडे है मूलमे १००० जो० पहूला–विस्तारवाला है मध्य ७५० जो० उपरसे ५०० जोजन विस्तारवाला है

( ७ ) मेरूपर्वत—मेरूपर्वत जम्बुद्विपके मध्य भागमे है वह एक लक्ष जोजनका है जिस्मे १००० जोजन धरतिमे और ९९००० जो० धरतीसे उपर है मूलमे पहूलो १००९० जो० एक जोजनका इग्यारी या दश भाग है। धरतिपर दश हजार जोजन विस्तारवाला है उपर इग्यारे जोजन के पीछे एक जोजन कम होते क्रम होते मेरू के सीखरपर एक हजार जोजन के विस्तावाला है सब जगा तीनगुणी जाझेरी परद्धि है मेरूपर्वतके चौतर्फ एक पद्मवर वेदीका और एक वनखड है वह वर्णन करने योग्य है। मेरूपर्वत के च्यार वन है यथा ( १ ) भद्रशालवन ( २ ) नन्दनवन ( ३ ) सुमानसवन ( ४ ) पडकवन.

( १ ) भद्रशालवन—मेरूपर्वतके चौतर्फ धरति उपर पूर्व पश्चिम २२००० बावीस हजार जोजन ओर उत्तर दक्षिण अढाइसो २५० जोजनका है एक वनखंड एक वेदीका चौतर्फ है श्यामप्रभाकर अच्छा शोभनिक है। मेरूपर्वत के पूर्व दिशा तर्फ भद्रशालवनमे ५० जोजन जावे तब एक सिद्धायतन ( जिनमन्दिर ) आवे वह ५० जो० लम्बो २५ जो० चोडा ३६ जो० उचा अनेक स्थभा पुतलीयों आदिसे सुशोभीत है उन्ही सिद्धायतन के तीन दरवाजा है। वह आठ जोजनका उचा ओर च्यार जोजनका चोडा जीसपर सुपेत गुमटकर सोभायमान है उन्ही सिद्धायतन के मध्य भागमे एक मणि-पीट चोतरो ८ जो० लंम्बो चोड। च्यार जो० जाडो सर्व रत्नमय है। उन्ही चौतराके उपर एक देवच्छादो ( जहा जिन प्रतिमा वीराजमान हे उन्ही को मूल गुभारा भी कहा जाते है ) वह ८ जो० लंम्बा चौडा—साधिक आठ जो० उचा उंचपणे हैं वर्णन करने योग्यें है उन्ही के अन्दर त्रिलोक्य पूजनीक तीर्थकर भगवान कि प्रतिमावों पद्मासन विराजमान है यावत् धूपके कुडचे आदि रहे हूवे है। एवं दक्षिण एवं पश्चिम एवं उत्तर अर्थात् च्यारो दिशामें च्यार जिन मन्दिर पूर्ववत् समझना। मेरूपर्वत से इशान कोनमे भद्रशाल वनमे जावे तब च्यार नन्दा पुष्करणि वावी आति है पद्मा पद्माप्रभा, कुमुदा कुमुदप्रभा वह वावी ५० जो० लंम्बी २५

जो० चोडी १० जो० उढी वेदिका वनखड तोरणादि करी संयुक्त है उन्ही च्यार वावीयों के मध्य भागमे इशानेन्द्रका प्रधान प्रासाद (म्हल) है वह प्रासाद ५०० जो० उचा २५० जो० विस्तारवाला है यावत् सपरिवार के आसन सहित हैं। एव अग्निकोनमें भी च्यार वावी हैं उत्पला, गुम्मा निलना उज्वला पूर्ववत् परन्तु इन्ही वावी के मध्य भागमे शकेन्द्रका प्रासाद है एव वायुकोनमे च्यार वावी हैं लिंगा भिंगनाभा अञ्जना अञ्जनप्रभा-मध्यमे शकेन्द्रका प्रासाद सिंहासन सपरिवार समझना एव नैऋतकोनमे च्यार वावी श्रीकान्ता श्रीचन्दा श्रीमहीता श्रीनलीता- मध्यभागमें प्रासाद इशानेन्द्रका समझना वावी-वावी के अन्तरामे जो० खुली जमिन है उन्हीं के उपर इन्द्रोंका प्रासाद हैं। भद्रशालवनमे आठ विदिशामें आठ हस्तिकुट हैं वह १२५ जो० धरतीमे ५०० जो० धरतीसे उचा हैं मूलमे पाचसो जो० मध्यमे ३७५ जो० उपर २५० जो० विस्तारवाला है तीनगुणी झाझेरी परद्धि है। पद्मुत्तर, निलवन्त, सुहस्ति, अञ्जन गिरि, कुमुद, पोलास, विडिस, रोयणगिरि, इन्ही आठ कुटोंपर कुटकेनाम देवता और देवतोंका भूवन रत्नमय है उन्ही देवोंकी राजधानी आपनी आपनि दिशासे अन्य जम्बुद्विपमे जानापर आति है विजय देववत् समझना भद्रशालवन वृक्ष गुच्छा गुमावेली तृण कर शोभाय-

मान है बहुतसे देवता देवी विद्याधरादि आवे है पूर्व संचित सुभ फलको भोगवते हूवे विचरे है ।

(२) नन्दनवन—भद्रशालवनकी संभूमिसें ५०० जोजन उंचा मेरूपर्वतपर जावे वहाँ गोल वलीयाकार नन्दनवन आवे वह पांचसो जो० विस्तारवाला है मेरूपर्वतको चोंतर्फ वीटा हूवा है अर्थात् वहांपर मेरूपर्वतकी एक मेखला निकली हुइ है उन्होंके उपर नन्दनवन है । वेदिकावन खंड च्यार जिन-मन्दिर १६ वावी ४ प्रासाद शक्रेन्द्र इशानेन्द्रका पूर्वभद्र शालवनवत् समझना और नन्दनवनमें ९ कुंट है नन्दनवन-कुंट, मेरूकुंट, निषेडकुंट, हेमवन्त० रजीतकुं० रूचित० सागर-चित० वज्र० वलकुंट जिस्में आठ कुट पांचसो पांचसो जो० उंचा यावत् आठो कूटपर आठ देवीका भुवन है मेघंकरा, मेघवती, सुमेघा, हेममालनिदेवी, सुवच्छादेवी, वच्छमित्रादेवी, वज्रसेनादेवी, वलहकादेवी, आठों देवीयोंकि स्थिति एक पल्योपमकी है राजधानी अपनी अपनी दिशा तर्फ अन्य जम्बुद्विपमें समझना । वलकुट १००० जो० उंचा है मूलमें १००० मध्यमें ७५० उपरसें ५०० जो० विस्तारवाला है तीनगुणी साधिक पराद्धि है वलदेवता राजधानी अन्य जम्बुद्विपमें है शेषभद्रशालवनवत् यावत् अच्छा सुन्दर है । देवदेवी आनन्द करते है.

(३) सुमानसवन–नन्दनवनके तलासे ६२५०० जोजन उर्ध्व जावे तब सुमानस नामका वन आवे। वह पाचसो जोजन के विस्तारवाला मेरूपर्वतको चौतर्फ वींट रखा है वेदीकावन खड च्यार जिनमन्दिर १६ वावी शक्रेन्द्र इशानेन्द्रका ४ प्रासाद पूर्ववत् समझना यावत् देवतादेवी आते है.

(४) पडकवन–सुमानसवनसे ३६००० जोजन उर्ध्व जावे तब मेरूपर्वतके शिखर उपर पडकवन आता है ४६४ जो० चक्रवाल चुडी आकार मेरूपर्वतकी चुलका (१२ जोजन) को चौतर्फ वींटरखा है। वेदीकावन खड च्यार जिनमन्दिर १६ वावी शक्रेन्द्र इशानेन्द्रका च्यार प्रासाद पूर्ववत् समझना। पडकवनके मध्यभागमे मेरूचुलका है वह ४० जोजनकी उची है मूलमे १२ मध्यमे ८ उपरमे ४ जोजन विस्तारवाली है साधिक तीनगुणी परद्धि। सर्व वैडूर्य रत्नमय है। एक वेदिका वनखडसे वींटी हूइ है। उपरका तलो मणिजडित है मध्यभागमें एक सिद्धायतन एक गाउका लम्बा आदा गाउका चोडा देशोना गाउका उचा अनेक स्थमकर शोभनीक है मध्य मणिपीट देवच्छदा और पद्मासन जिनप्रतिमाओं यावत् धूपडुचा आदि। देवतादेवी वहापर आते है या लब्धिधरमुनि भी जाते है त्रिलोक्य पूजनीक तीर्थंकरोकी सेवाभक्ति करते है.

पडकवनमे च्यार दिशाओंमें च्यार अभिशेष शीलाओं

हे जिन्होंकों उपर तीर्थंकर भगवान्का जन्माभिशेप इन्द्रमहाराज करते है । उन्होंके नाम–पंडूशीला, पंडूकनलशीला, रक्तशीला, रक्तकंनलशीला वह शीलावों पांचसो जोजन लम्बी अढाइसो जो० चोडी च्यार जो० जाडी है अर्धचन्द्रके आकार सर्व कनकमय अच्छी सुन्दर है । वेदिकावन खंडादिसे सुशोभित है । उन्ही शीलावोंके च्यारो तर्फ अच्छा पागोतीया उन्होंके उपर तोरणादिसे और शीलावोंके उपरका तला अच्छा साफ है जिस्में पूर्वपश्चम शीलावोंके उपर दो दो सींहासन ५०० धनुपका लम्बा २५० धनु० चोडा जिसपर विदेहक्षेत्रके तीर्थंकरोंका जन्माभिशेप जो भुवनपति व्यंतर जोतीपी और वैमानीकदेवता करते है और उत्तरदक्षिणकी शीलापर एकेक सींहासन है उन्हीके उपर तीर्थंकरोंका जन्माभिशेप पूर्ववत् च्यार निकायके देवता करते है.

मेरुपर्वतके तीन करंड है (१) हेठेका (२) मध्यमका (३) उपरका जिस्में हेठला करंड १००० जो० धरतीमें है जिस्में २५० जो० पृथ्वीमय २५० जो० पापाणमय २५० जो० वज्रमय २५० जो० शार्करा पृथ्वीमय है । मध्यमका करंड धरतीके उपर ६३००० जोजनका है जिस्में १५७५० जो० रजतमय १५७५० जो० रूपामय १५७५० जो० स्फटक रत्नमय १५७५० जो० अंकरत्नमय है उपरका करंड ३६०००

जो० जम्बुद्वीपा सुवर्णमय है एन तीन करड मीलाके १ लक्ष जोजन परिमाण मेरूपर्वत है मेरूपर्वतके १६ नाम है। मन्दिरमेरू, मनोरम, सुदर्शन, सयप्रभ, गिरिराज, रत्नोचय, शिलोचय, लोकमध्य, लोकनाभि, अवच्छर सूर्यावृतन, सूर्यावर्ण, उत्तम दिशादि चर्डमे इन्ही मेरूपर्वतका मन्दिर नामका देव एक पल्योपमकि स्थितिवाला है वास्ते इन्हीका मन्दिर नाम दीया है और देवादिकों आनन्दका घर है तथा सास्वता नाम है इति.

( ५ ) कुटद्वार—जम्बुद्विपमे ५२५ कुट है जिस्मे ४६७ कुट पर्वतोपर है यथा—

१ चुलहेमवन्तपर्वतपर कुट ११ ८ गौंलावस्कारपर्वत प्रत्यक
२ महाहेमवन्तपर्वतपर ,, ८ पर्वत पर च्यार च्यार कुट ६४
३ निषेदपर्वत पर ,, ९ ९ विद्युत्प्रभा गजदन्ता पर ,, ९
४ निलवन्तपर्वत पर ,, ९ १० मालवन्ता ,, ,, ,, ९
५ रूपिपर्वत पर ,, ८ ११ सुमानस , ,, ,, ७
६ सीखरीपर्वत पर ,, ११ १२ गन्धमाल ,, ,, ,, ७
७ चौतीस वैताड्यपर्वत १३ मेरूपर्वतका नन्दनवनमे
है प्रत्यक पर्वतपर नव आये हूवे कुट ९
नव कुट ३०६

एवं ४६७ तथा भद्रशालवनमे ८ हस्तिकुट है देवकुरूमे ८ उत्तरकुरूमें ८ एवं २४ और ३४ चक्रवरत कि विजय में

३४ ऋषभकुंट एवं ५८ सर्व मीलके ५२५ कुंट हैं जिस्मे छे वर्षधरपर्वतोंका ५६ शोलावस्कारोंका ६४ च्यार गजदन्ताका ३० नन्दनवनका ८ भद्रशालवनका ८ एवं १६६ कुंट प्रत्यक कुंट ५०० जोजनका उचा ५०० जो० मूल पहूला शीखर पर २५० जोजन विस्तारवाला हैं और गजदन्ताके २ नन्दनवनका १ एवं ३ कुंट १००० जो० का उचा तथा मूलमे १००० जो० का पहूला शीखरपर ५०० जो० पहूल है एवं १६६

चौंतीस वैताढ्यका ३०६ कुंट २५ गाउका उचा और मूल पहूला तथा शीखर पर १२॥ गाउका पहूला है। जम्बु-पीठका ८ सामली पीठका ८ और ऋषभकुंट ३४ एवं ५० कुंट आठ जोजनका उचा आठ जोजनका मूलमे पहूला और शीखर पर ४ जोजका पहूला है एवं कुल ५२५ कुंट समझना।

उपर जो ५२५ कुंट कहे है इन्हींमें ७६ कुंट परतों जिनमंदिर है शेष ४४६ कुंट पर देवता और देवीयोंका भुवन है यथा–छे वर्षधरपर्वतों पर छे जिन मन्दिर–शोलावस्कार पर्वतों पर १६ जिनमन्दिर। च्यार गजदन्तों पर च्यार जिन-मन्दिर आठ देवकूर आठ उत्तरकूरू और चौतीस वैताढ्य पर्वतो पर ३४ जिनमन्दिर एवं कुल ७६ जिनमन्दिर है इन्हींके सिवाय भद्रशालवनमे ४ नन्दनवनमे ४ सुमानसवनमे ४ पंडग वनके च्यार ४ मेरू चुलाका पर १ जम्बु वृक्ष पर १ सामली वृक्ष पर १

एव १५ मीलाके ५५ जिनमन्दिर सास्वता है परिमाण–छे वर्षधर शोलावस्कार च्यार गजदन्ता च्यार भद्रशाल च्यार नन्दनवन च्यार सुमानसवन च्यार पडगवन एव ४२ स्थानके जिनमन्दिर पचास पचास जो० लम्बा पचविस पचविस जो० चोडा छतीस छतीस जो० उचा अनेक स्थाम पुतलीया हार आदिसे अच्छा शुशोभित सर्व रत्नोंमय हैं उन्ही जिनमन्दिरोंके तीन तीन दरवाजा है प्रत्यक दरवाजा आठ जोजनका उचा च्यार जो० पहूला तोरण स्थाभ आदिसे अच्छा मनोहर हैं

चोतीस वैताढ्य आठ देवकुरू आठ उत्तरकुरूके पीठका तथा जम्बुवृक्षका एक सामलीवृक्षका एक और मेरूचुलकाका एक एव ५३ जिनमन्दिर एक कोषका लम्बा आदा कोषका पहूला १४४० धनुषका उचा सर्व रत्नमय हैं इन्ही सर्व सिद्धायतनों अर्थात् जिनमन्दिरोंमें त्रीलोक्य पूजनिक तीर्थकरोंकी शान्तमुद्रा पद्मासनमय मूर्तियों है उन्होंकी सेवाभक्ति अर्चनादि देवदेवी विद्याधर करते है.

शेप ४४६ कुट तथा २०० कञ्चनगिरि ४ वृतलवैताढ्य ४ चितनिचित जमगमगग एव सर्व ६५७ स्थानपर देवीदेवतोका आवास ( भुवन ) हैं इति.

(६) तीर्थद्वार–जम्बुद्विपमें तीर्थ १०२ हैं यह लौकिक सास्वता तीर्थ है जिस समय चक्रवरत खड साधनेको जाते हैं

तव्र वहांपर ठेरते है यह तीर्थाध्यष्टायक देवोंका अष्टमतप करते है या तीर्थंकरोंका जन्माभिशेषके लिये उन्ही तीर्थोंका जल औषधि आदि देव लाते है इत्यादि वह तीर्थका नाम–मागध, वरदाम और प्रभास एवं चक्रवरतकि ३४ विजयमें तीन तीन तीर्थ होनासे १०२ तीर्थ है.

(७) श्रेणी–जम्बुद्विपमें श्रेणी १३६ है यथा वैताढ्य-गिरि २५ जोजनका धरतिसें उंचा है उन्ही पर्वतके उपर धरतिसं १० जोजन उपर जावे तव विद्याधरोंकी २ श्रेणि (१) दक्षिण श्रेणि जिस्में ५० नगर है (२) उत्तर श्रेणि जिस्में ६० नगर आते है उन्ही विद्याधरोंकी श्रेणिसे दश दश जोजन उंचा जावे तव अभियोग देवोंकी दो दो श्रेणि आति है (१) दक्षिण श्रेणि (२) उत्तर श्रेणि वहांपर व्यंतरदेवता पूर्व कीये हूवे सुकृतके फल भोगवते है एवं ३४ वैताढ्यपर च्यार च्यार श्रेणि है सर्व मीलके १३६ श्रेणि होती है इति.

(८) विजयद्वार–जम्बुद्विपमें ३४ विजय है जहांपर चक्र-वर्त छे खंडको विजय करते है अर्थात् छे खंडसें एक छत्र-राज करते है.

महाविदेहक्षेत्र एक है परन्तु उन्हींमें ३२ विजय अलग अलग है जिस्में १६ विजय मेरूपर्वतसे पूर्वकी तर्फ है और १६ विजय मेरूपर्वतसे पश्चिमकि तर्फ है जो पूर्व महाविदेहमें १६

विजय है उन्हींके विचमें सीता नाम नदी है वास्ते सीतानदीके उत्तर तटपर ८ विजय और दक्षिण तटपर आठ विजय है इसी माफीक पश्चिम महाविदेहमें सीतोदा नदीके दोनों तटपर आठ आठ विजय है एव विदेहक्षेत्रमें ३२ विजय है उन्हीका नाम—

| पूर्व विदेह सीतानदी | | पश्चिम विदेह सीतोदानदी. | |
|---|---|---|---|
| उत्तर तट. | दक्षिण तट | उत्तर तट | दक्षिण तट |
| १ कच्छ विजय | वच्छ विजय | पद्म विजय | विप्रा विजय |
| २ सुकच्छ ,, | सुवच्छ ,, | सुपद्म ,, | सुविप्रा ,, |
| ३ महाकच्छ ,, | महावच्छ ,, | महापद्म ,, | महाविप्रा ,, |
| ४ कच्छवती ,, | वच्छवती ,, | पद्मावती ,, | विप्रावती ,, |
| ५ आवर्ता ,, | रमा ,, | मरवा ,, | वग्गु ,, |
| ६ मगला ,, | रमक ,, | कुमुदा ,, | सुवग्गु ,, |
| ७ पुरकला ,, | रमणीक ,, | निलीना ,, | गन्धीला ,, |
| ८ पुष्कलावती,, | मगलावती,, | शलीलावती ,, | गन्धीलावती ,, |

प्रत्यक विजय १६५९२ जोजन दो कलाकी दक्षिणोत्तरमें लम्बी है और २२१२॥। जोजन पूर्व पश्चिममें चोडी है तथा एक भरतक्षेत्र और दुसरा एरवतक्षेत्र एव चक्रवरतोंकी ३४ विजय समझना। इन्ही चौतीस विजयमें ३४ दीर्घ वैताड्य

चौतीस तमस गुफा ३४ खंडप्रभागुफा ३४ राजधानी ३४ नगरीयों ३४ कृतमाली देव ३४ नटमाली देव ३४ ऋषभकुट ३४ गंगानदी ३४ सिन्धुनदी यह सर्व पदार्थ सास्वता है शेष नाम देखो जम्बुद्विप प्रज्ञाप्तीसे इति.

(६) द्रहद्वार–जम्बुद्विपके अन्दर शोला द्रह है यथा पद्मद्रह, महापद्मद्रह, तीगीच्छद्रह, केशरीद्रह, महापुडरिकद्रह, पुडरिकद्रह, यह छे द्रह छे वर्षधर पर्वतोंके उपर है और पांच द्रह देवकूरु युगल क्षेत्रके अन्दर है निषेडद्रह, देवकूरुद्रह, सूर्यद्रह, सूलसद्रह, विद्युत्प्रभद्रह तथा पांच द्रह उत्तरकूरु युगल क्षेत्रके अन्दर है निलवन्तद्रह, उत्तरकूरुद्रह, चन्द्रद्रह एरवरत द्रह मालवन्तद्रह एवं सर्व १६ द्रह जम्बुद्विपके अन्दर है।

(१) पद्मद्रह—चुलहेमवन्त पर्वत १०५२–१२ पहूल है जिन्होंका मध्य भागमे पद्मद्रह है वह पूर्व पश्चम एक हजार जोजनको, लम्बो और उत्तर दक्षिणमें ५०० जोजनको चोडो दश जोजनको उंडो परिपूर्ण निर्मल पाणीसे भरा हूवा है वह द्रह अनेक कमलों कर अच्छा शोभनिक है। कमलोंका विवरण।

द्रहके मध्य भागमे श्रीदेवीका बडा कमल है उन्ही के चौतर्फ भंडारी देवोंका १०८ कमल है, च्यार कमल मेहत्तरीक देवीयोंका है, सात कमल श्रीदेवीके अनिकाके अधिपति देवोंका

है, ४००० कमल श्रीदेवीके सामान्यक देवोंका है, १६००० कमल श्रीदेवीके आत्मरचक देवोंका है, श्रीदेवीके अभितर परिषदाका ८००० मध्यम परिषदाका १०००० वाह्य परिषदाका १२००० एव ३०००० कमल परिषदा देवोंका है, इतना कमलों के नाहार फीरता तीन कोट हैं, जिस्मे अन्दरके कोटमें ३२००००० कमल । मध्य कोटमें ४०००००० कमल । नाहारके कोटमें ४८००००० कमल हैं । सर्व मीलके १२०५०१२० कमल-पुष्प हैं । कमलका परिमाण श्रीदेवीका कमल एक जोजनका पहूला आदा जोजनका जाटा दश जोजन जलमें उढा है दो कोप जलसे उचा है सर्व उचा दश योजन साधिक हैं । उन्ही कमलका मूल वज्र रत्नमय है अरिष्टरत्नमय कन्द वैडूर्यरत्नमय नालका पत्र है जम्बुनान्द सूवर्णमय अन्दरका पत्र है तपाये हूवे सूवर्णमय कमलका केशरा है नाना प्रकार मणिमय कमल कि पुष्करणा है सुवर्ण कि कीरणका है यह कीरणका दो कोप की पहूली लम्बी है एक कोपकी जाडी है उन्ही कीरणका के उपरका भाग अति सुन्दर मनोहर है । उन्ही के अन्दर श्रीदेवीका भुवन है यह भुवन एक कोप लम्बा आंर आदा कोप का पहूला है आर देशोंन एक कोपका उचा है । अनेक स्थभापुतलीयों चन्द्रकन्तादि कर शोभनिक है यह देवोंको भी देखने योग्य है। उन्ही भुवनके तीन दरवाजा दक्षिण दरवाजो पूर्वदिशा० उत्तरदिशा यह दरवाजा ५०० धनुष्यका उचा है अढाइसो धनुपका पहूला है

तोरण ध्वज आदि चित्रोसें सुन्दर है उन्ही भुवनके मध्यभागमें एक मणिपीट चौतरा है ५०० धनुप लम्बा २५० धनुप चोडा उन्ही चौतरा उपर एक देवशय्या है वह वर्णन करनेयोग है यावत् वहांपर श्रीदेवी अपने देवदेवीके साथ पूर्वउपार्जित शुभ फलोकों भोगवती हूइ आनन्दमें रेहती है। यह पद्मद्रहके बाहार एक पद्मवेदिका और एक वनखंड कर वीटा हूवा है शेपाधिकार नदीद्वारसें लिखेंगे इसी माफीक सीखरीपर्वतपर पुंडरिकद्रह भी समझना परन्तु उन्हीके देवी लक्ष्मिदेवीका भुवन या कमल है इसी माफीक देवकूरु उत्तरकूरु युगल क्षेत्रोमें १० द्रहका भी वर्णन समझना परन्तु उन्ही द्रहोके बाहार वेदिका दो दो है कारण उन्ही द्रहोसें सीता और सीतोदानदी वेदिकाकों भेदके द्रहमें आति है और वेदिकाकों भेदके द्रहसें निकलती है वास्ते वेदिका दो दो है शेप अधिकार पद्मद्रह माफीक समझना। १२।

(१३) महापद्मद्रह—महाहेमवन्तपर्वतके उपर मध्यभागमें २००० जो० लम्बा और १००० जो० चोडा दश जो० उंढा महापद्म नामका द्रह है उन्होंपर ह्रैं नामा देवीका कमल तथा भुवन है परन्तु कमलका मान दुगुणा समझना इसी माफीक रूपिपर्वतपर महापुंडरिकनामा द्रह है परन्तु उन्हीपर बुद्धिदेवीका कमल और भुवन ह्रैं देवी माफीक समझना। १४।

(१५) तीगच्छद्रह-निषेडपर्वत उपर मध्यभागमें तीगच्छनामा द्रह ४००० जो० लम्बो २००० जो० चोडो दश जोजनका उढा है कमल भुवन वहापर घृतिदेवीका है ऊँ देवीमे छुगुण परिमाणवाला समझना इसी माफीक निलवन्तपर्वतपर केशरीद्रह भी समझना परन्तु वह कीर्तिदेवीका कमलभुवन समझना तथा युगलक्षेत्रका दश द्रहके नामवाले देवता मालिक है सब देवदेवीयोंकी एक पल्योपमकि स्थिति है और राजधानी अन्य जम्बुद्विपमें समझना शोला द्रहका सर्व कमल १६२८०१६२० कमल भवे रत्नमय हैं इति.

| द्रह नाम. | पर्वत उपर. | लम्बा. | चोडा | उटा. | देवी |
|---|---|---|---|---|---|
| पद्मद्रह | चुलहेम० | १००० | ५०० | १० | श्रीदेवी |
| महापद्म ,, | महाहेम० | २००० | १००० | १० | लछिम |
| तीगच्छ ,, | निषेड | ४००० | २००० | १० | घृति |
| केशरी ,, | निलवन्त | ४००० | २००० | १० | बुद्धि |
| महापुंडरिक,, | रूपि | २००० | १००० | १० | ह्रीँ |
| पुंडरिक ,, | सीखरी | १००० | ५०० | १० | कीर्ती |
| दशद्रह ,, | जमनीपर | १००० | ५०० | १० | देवता १० |

ऊपरके साथ जोडना ४ देवों

(१०) नदीद्वार-जम्बुद्विपमें १४५६०९० नदी है जिसमें चुलहेमवन्तपर्वत उपर पद्मद्रह है उन्ही द्रहसे तीन नदी नीकली

है जिस्में प्रथम गंगानदी—पद्मद्रहके पूर्वदिशाका तोरणसे पूर्व-दिशामें ५०० जोजन चुलहेमवन्तपर्वतके उपर गइ वह गंगा-वृतनकुट है उन्हीसे टकर खाती हूइ ५२३ जो० ३ कला दक्षिणदिशा पर्वत उपर गइ वहांसे जेसे घटके मुखसे जौरसे पाणी न पडता हो या तुटे हूवे मौतीयोंका हारकी माफीक मगरमच्छके मुंहके आकार जिह्वासे साधिक १०० जो० उपरसे गंगाप्रभासानामा कुंडमें पाणी पडरहा है वह जिह्वा आदा जोजन की लम्बी और सवाछे जोजनकी पहूली है विकसा हूवे मगर-मच्छके मुहके संस्थान है सर्व वज्र रत्नमय अच्छी सुन्दर आका-रवाली है जिह्वा-नालिकाकों केहते है। चुलहेमवन्तपर्वतपर पद्मद्रहसे गंगानदी गंगाप्रभासकुंडके अन्दर पडति है वॉह गंगा-प्रभासकुंड ६० जोजन लम्बो पहूलो १० जो० उंढो है जिस्की रुपामय उपकंठा वज्र पाषाणमय तलो है, मुखसे अन्दर जाणके वेसा विवद प्रकारके रत्नकरा बन्धा हूवा है सुवर्णका मध्यभाग, रुपाकी वेलुरेत पात्थरी हूइ है गंभीर शीतल जलसे भरा हूवा है अनेक कमलोंके पत्रसे आच्छादित है बहूतसे कमल उत्पल कमल पद्म० नालिनंकुमुद० शतपत्र० सहस्रपत्रादि कमल उन्ही गंगाप्रभासकुंडके तीन दरवाजा है पूर्वदिशा दक्षिणदिशा पश्चिमदिशा तीनों दरवाजाके आगे पगोतीया है उन्होंको उपरका भाग रिष्टरत्नमय वैडूर्यरत्नमय स्थांभा सूवर्ण रुपाका पाटीया लोहीताक्ष रत्नोसें पाटीयोंकि सन्धी जोडी हूइ है

वज्ररत्नोंका खीला है मणिरत्नका आलम्बन (हाथ पकडनेका) पागोतीयेंके उपर प्रत्यक प्रत्यक तोरण है वह तोरण अनेक मणि मौक्ताफलहार आदि अनेक भूषण तथा चित्र कर सुन्दर है उन्ही गगाप्रभामकुडके मध्यभागमें एक गगाद्विपनामका द्विपा है। वह आठ जोजन लम्बा पहूला है दो कोश पाणिसे उचा है। सर्व रज रत्नमय अच्छो सुन्दर है। उन्ही द्विपका मध्यभाग पाच प्रकारके मणिसे मृदु स्पर्शवाला है उन्हीके मध्यभागमें गगादेवीका एक भुवन है वह एक कोपका लम्बो आदा कोशका पहूला देशोना एक कोशका उचा है अनेक स्थभापुतलीयों मौक्ताफलकी मालावों यावत् श्रीदेवीना भुवन माफीक मनोहर है वहा गगादेवी सपरिवार पूर्व किये हूवे सुकृतके फल भोगवती हूइ विचरे हैं कुडका या द्विपका और देवीका नाम सास्वता है अगर वह देवी चवतो दुसरी देवी उत्पन्न हूवे परन्तु नाम तो वहा ही गगादेवी रहेता है।

गगाप्रभासकुडका दक्षिणके दरवाजेमें गगानदी निकली हूइ उत्तर भरतक्षेत्रमे अन्य (छोटी) ७००० नदीयोंको साथ लेती हुइ वैताढ्यपर्वतकी खटप्रभागुफाके निचेसे दक्षिणभरतमें आती हुइ वहासे ७००० नदीयों अर्थात् सर्व १४००० नदीयोंको साथमें लेके जम्बुद्विपकी जगतिको भेदती हुइ पूर्वका लवणसमुद्रमें जा-मीली है इसी माफीक सिंधुनामा नदी भी

चुलहेमवन्तपर्वतका पद्मद्रहके पश्चिम तर्फसे निकली सिंधुप्रभाकुंडमें होके पूर्ववत् १४००० नदीयोंका परिवारसे पश्चिमके लवणसमुद्रमें परन्तु वहां तमसप्रभागुफाके निचासे तथा कुंडका नाम सिंधुकुंड तथा सिंधुदेवीका भुवन समझना एवं दोनों नदीयोंका परिवार २८००० नदीयों है। वह पर्वतपर निकलती आदा जोजनकि उंडी और ६। जोजनकी विस्तारवाली थी पीछे क्रमसर वढते वढते जहां लवणसमुद्रमें मीली हैं वहांपर पांच गाउकी उढी और ६२'। जो० विस्तारवाली हूइ थी.

चुलहेमवन्तपर्वतके पद्मद्रहके उत्तरके तोरणसे रोहीता नामकी नदी नीकलके रोहीतप्रभासनामा कुंडमें पडती हैं यह नदी हेमवय युगलक्षेत्रमें गइ है अधिकार गंगानदीके माफीक परन्तु नीकलती एक गाउकी उढी १२॥ जोजनका विस्तारवाली है तथा रोहीतप्रभासकुंडका विस्तार दुगुण १२० जोजनका समझना जहां लवणसमुद्र पासे १० गाउकी उढी १२५ जोजन विस्तारवाली है इसी माफीक महाहेमवन्तपर्वतपर महा पद्मद्रहसे रोहीतंसानदी हेमवय युगलक्षेत्रमें आइ है परिमाण सर्व रोहीता० माफीक इन्ही दोनों नदीयोंके २८००० नदीयोंका परिवार समझना। एवं ५६०००

महाहेमवन्तपर्वतका महापद्मद्रहका उत्तरका तोरणसे हरिकन्तानदी हरिवास युगलक्षेत्रमें गइ है वह निकलतीं २

गाउ उंडी २५ जोजन विस्तारवाली हरिक्रन्तकुंड २४० जोज-नकों परिवार ५६००० शेष अधिकार गंगानदी माफीक समझना और निषेडपर्वतपर तीगच्छद्रहसे हरिसलीलानदी हरिवास युगलक्षेत्रमें आइ है परिमाणादि सर्व हरिकन्तवत् परन्तु कुंडका नाम हरिसलीला है.

निषेडपर्वतपर तीगच्छद्रहके उत्तरके तोरणसे सीताना-मकी नदी एक जोजनकी उंडी ५० विस्तारवाली सीताकुंड ४८० जोजनका है उन्हीके अन्दर आती हुइ देवकूरू युगल क्षेत्रका दो विभाग करती हुइ पाच द्रहको भेदती हुइ देवकूरुसे ८४००० नदीयों साथ लेती हुइ मेरुपर्वतके पास होके भद्रशा-लवनका दो विभाग करती हुइ पश्चिम महाविदहका मध्यभागमें चलती हुइ चक्रवरतकी १६ विजयके प्रत्यक विजयकि गगा और सिधुनदीयों सपरिवार अर्थात् चौदा चौदा हजार नदी-योंका परिवारसे गगासिंधु नदीयों सीतानदीमें मीलती हुइ सर्व ५३२००० नदीयोंका परिवारसे पश्चिममें मुडकर लवणसमुद्र में जा-मीली है ।

एव निलवन्तपर्वतपर केशरीद्रहसें सीतोदानदी उत्तरकुरु युगलक्षेत्रके पूर्ववत् ८४००० नदीयोंसे पूर्व महाविदहमें पूर्ववत् कुल ५३ ००० नदीयोंके साथमें पूर्व मुडकर लवणसमुद्रमें जा-मीली है सीतावत् जेसे दाक्षिणकी तर्फसे केहते आये है इसी माफीक उत्तरकी तर्फ भी समझना ।

निलवन्तपर्वतके केशरीद्रहके उत्तरके तोरणसे नरकन्ता और रुपीपर्वतके महापुंडरिकद्रहके दक्षिणका तोरणसें नारी-कन्ता यह दोनों नदीयां रम्यक्वास युगलक्षेत्रमें कुंड और देवीका नाम नदी माफीक विस्तार परिवार देखो यंत्रसें.

रुपीपर्वतपर महापुंडरिकद्रहके उत्तरके तोरणसे रुपकुल नदी और सिखरीपर्वतपर पुंडरिकद्रहका दक्षिणका तोरणसे सुवर्णकुलानदी यह दोनों नदी एरणवय युगलक्षेत्रमें गइ है परिवारादि देखो यंत्रसे.

सिखरीपर्वतपर पुंडरिकद्रहके पूर्व और पश्चिम तोरणसे रता रक्तवंति यह दो नदीयों एरवरतक्षेत्रमें गंगा सिन्धुवत् चौदा चौदा हजार नदीयोंके परिवारसे लवणसमुद्रसें प्रवेश कीया है नदीके माफीक कुंडका या देवीयोंका नाम समझना कुंड वा भुवनका अधिकार गंगादेवी माफीक है.

कोष्टक संकेत सूचिनाः—

नि० उ०—निकलतो उढी. प्र० उ०—समुद्रमें प्रवेश होतो उढी.
नि० वि०—निकलतो विस्तार. प्र० उ०—समुद्रमें प्रवेश होतो विस्तार.

| न. | नदी. | पर्वतसे | द्रहसे | नि० उ० | नि० वि० | प्र० उ० | प्र. वि. | परिवार. |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | गगनदी | चुलहेम | पद्म | ०॥ गाउ | ६। जो० | १।जो० | ६२॥ | १४००० |
| २ | सिन्धु ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | जोजन | १४००० |
| ३ | रोहिता ,, | ,, | ,, | १ गाउ | १२॥ जो | २॥जो. | १२५ | २८००० |
| ४ | रोहितसा ,, | महाहेम० | महापद्म | ,, | ,, | ,, | जोजन | २८००० |
| ५ | हरिकन्ता ,, | ,, | ,, | २ गाउ | २५ जो. | ५ जो० | २५० | ५६००० |
| ६ | हरिशलीला | निषेड | तीगन्छ | ,, | ,, | ,, | जोजन | ५६००० |
| ७ | सीता ,, | ,, | ,, | ४ गाउ | ५ जो. | १०जो. | ५०० | ५३२००० |
| [illegible] | सीतोदा ,, | निलवन्त | केशरी | ,, | ,, | ,, | जोजन | ५३२००० |
| ९ | नरकन्ता ,, | ,, | ,, | २ गाउ | २५ जो. | ५ जो० | २५० | ५६००० |
| १० | नारिकन्ता | रुपि० | महापुड० | ,, | ,, | ,, | जोजन | ५६००० |
| ११ | रुपकुला | ,, | ,, | १ गाउ | १२॥ जो | २॥जो | १२५ | २८०:०० |
| १२ | सुवर्णकुला | सिखरी | पुडरिक | ,, | ,, | ,, | जोजन | २८००० |
| १३ | रक्ता ,, | ,, | ,, | ०॥ गाउ | ६। जो | १।जो० | ६२॥ | १४००० |
| १४ | रक्तवन्ती | ,, | ,, | ,, | ,, | ,, | जोजन | १४००० |
| ७८ | चिदेहकी ६४ ,, | कुर्डोसे | धरतिपर | ,, | ,, | ,, | ,, | १४००० |

एवं सर्व मीली १४५६००० नदीयों परिवारकी हूइ तथा यंत्रमें १४-६४ मीलके ७८ मूल नदीयों हूइ.

महाविदेहक्षेत्रके च्यार विभागमें ३२ चक्रवरतकि विजय है जिस्का २८ अन्तरोंमें १६ तो वस्कारपर्वत पेहले लिख आये है और १२ अन्तरमें वारह अन्तर नदी है यथा—गृहवन्ति, द्रहवान्ति, पंकवन्ति, तंतजला, मंतजला, उगमजला, क्षीरोदा, सिंहसोता, अन्तोवहनि, उपिमालनि, फेनमालनि, गंभीरमालनि यह १२ नदीयों प्रत्यक नदी १२५ जोजनकी चोडी है अढाइ जो० उंढी है १६५९२ जोजन और दो कलाकि लम्बी है एवं सर्व मीलके १४५६०९० नदीयों जम्बुद्विपमें है यह थोकडा सामान्य बुद्धिवाला सुखपूर्वक समझ शके वास्ते संक्षेपसें ही लिखा गया है विशेष विस्तारकि इच्छावालोंके लिये गुरुमहाराजकी विनयभक्ति कर जम्बुद्विप प्रज्ञासीसूत्र श्रवण करना चाहिये इत्यलम् ।

॥ सेवंभंते सेवंभंते तमेव सच्चम् ॥



# शीघ्रबोध या थोकडा प्रबंध

## भाग १४ वा.



## थोकडा नं. १



## सूत्र श्री जीवाभिगमसे



( लवणसमुद्राधिकार )

लवणसमुद्र—जम्बुद्विप एक लक्ष जोजनका है उन्हीके चौतर्फ वलीयाकार दो लक्ष जोजन विस्तारवाला लवणसमुद्र है जिनहोके अन्दर कि परद्धि जम्बुद्विपके परद्धि माफीक है और बाहार कि परद्धि १५८११३९ जोजन साधिक है लवणसमुद्रका पाणीका उढास जम्बुद्विप कि जगति (कोट) से ९५ जोजन लवणसमुद्रमें आवे तब एक जोजन उढा है पचाणवेमो ९५०० जोजन जगतिसे लवणसमुद्रमे जावे तब १०० जों० उढा तथा ९५००० जोजन जावे तब १००० जो० उढो आवे इसीमाफीक घातकि खण्डसे भि ९५००० जो० लवणसमुद्रमे आवे तो १००० जो० उढो आवे दोनों तर्फ से ९५०००-९५००० जो० आनासे मध्यमे १०००० जोजन लवणसमुद्र

१००० जोजन उढा है अर्थात् जम्बुद्विप कि जगतिसे चौतर्फ पच्चणवे पचाणवे हजार जोजन जानेपर चौतर्फ दश दश हजार जोजन लवणसमुद्र एक हजार जोजनका उढ़ा है वहासे पचणवे पचणावे हजार जोजन जानेपर धाताकि खंड द्विप आता है। लवणसमुद्रके च्यारों दिशामे च्यार दरवाजा है वह जम्बुद्विप माफीक समझना।

लवणसमुद्रके मध्यभाग जो १०००० जोजनका गोल चक्राकार १००० जोजनके उढस पाणी है उन्ही लवण-समुद्रके मध्यभागमे च्यार पाताल कलशा है (१) पूर्वदिशामे वडवा मुख पातालकलशो (२) दक्षिणदिशामे केतुनामा पाता-कलशो (३) पश्चिमदिशामे जेपु (४) उत्तरादिशामें इश्वर पाताल कलशो। यह च्यारो कलसा लक्ष लक्ष जोजन परिमाण लम्बा है मध्यभागमे लक्ष जोजन विस्तारवाला है कलशोका अधोभाग तथा उपरका मुख दश दश हजार जोजनका है उपर कि ठीकरी एक हजार जोजन कि जाडी है कलशोंका मुखपर हजार हजार जोजन लवण समुद्रका पाणी है। एकेक कलशाके विचमे अन्तर २१९२६५ जोजनका है उन्ही प्रत्यक अन्तरामे १९२१ छोटे कलशा है च्यारो अन्तरोंमे ७८८४ छोटे कलशा है कारण एकेक अन्तरामे कलशोंकी नव नव श्रेणि है उन्ही श्रेणिमे कलशा २१५-२१६-२१७-२१८-२१९-२२०-२२१-२२२-२२३ एवं नव श्रेणिका १९७१ कलसा है च्यारो

अन्तराके ७८८४ कलशा होता है वह सर्व छोटा कलशा एक हजार जोजनका लम्बा और मध्यभागमे १००० निस्तार तथा ओघो भाग या मुख सो सो जोजनका और दश जोजनकी उपर ठीकरी है एव सर्व ७८८८ कलशा है। उन्ही कलशोके तीन तीन भाग करना जिस्मे निचेके ती भागमे वायु है मध्यके ती भागमे वायु और पाणी है उपरके ती भागमे पाणी है। जो निचेका भागमे वायु है वह वैक्रय शरीर करे उन्ही समय उपरका पाणी उन्छलने लग जात है वह प्रत्य-दिनमें दो वरात पाणी उन्छा ला देता है..

तन लवणसमुद्रकि वेल (दगमाला) का पाणी उन्छलता है परन्तु तीर्थंकर चक्रवरतादि पुन्यवानोंका प्रभावसे एक बुद भी निचि नहीं गिरती है अथवा यह लोकस्थिति है सास्वता भाव वर्तते है और च्यार पातालकलशोंका अधिपति च्यार देवता है कालदेव, महाकालदेव वेलवदेव, प्रभजनदेव एक पल्योपमकि स्थिति तथा ७८८४ कलशोंका देवतोंकी आधा पल्योपमकि स्थिति है। इति पातालकलशा।

लवणसमुद्रमें पाणिका दगमाला १०००० जो० चोडा निस्तारवाला १००० जो० उढा है १६००० जो० का उचा है सर्व १७००० जो० का है। जब पाणि उन्छलता है तब दो कोश उची सीखा आ–जाती है।

लवणसमुद्रके मध्यभाग अर्थात् दोनों तर्फ ६५००० ।

६५-०० जोजन छोडदेनेपर मध्यभागमें १०००० जोजन लवणसमुद्रका पाणी उर्ध्व भीतकि माफीक १६००० जोजन उंचा चला गया है और १००० जो॰ निचा उढा है उन्ही पाणीका जम्बुद्विपकि तर्फसे हाथमें चाटु लिये हूवे ४२००० देवता और दगमालके उपर ६०००० देवता तथा घातकि खण्डाकि तर्फसे ७२००० देवता पाणीकों धना रहा है। एवं १७४००० देवता पाणीकों धना रहा है। इन्ही देवतोंकों वेलन्धर देव भी कहा जाता है कारण यह देव पाणीकी वेलकों धरनेवाला है तथा इन्ही दगमालाकों गोतीत्थ भी कहेते है।

उक्त वेलन्धर देवतोंका आवासपर्वत—जम्बुद्विपकी जगतिसे ४२००० जोजन च्यारो दिश लवणसमुद्रमें जावें तव पूर्वदिशमें गोथुभ—दक्षिणमें दगाभास—पश्चिममें संख—उत्तरमें दगसीमा एवं च्यार पर्वत च्यारों दिशोमें है इशानकोनमे ककेटिक—अग्निकोनमे विद्युत्प्रभा-नैऋतकोनमे केलाश—वायुकोनमे अरूणप्रभ एवं च्यार पर्वत च्यारों कोनोंमे है एवं ८ पर्वत उचा १७२१ जोजन मूल पहूला १०२२ जोजन मध्यमे ७२३ जो. और सीखरपर ४२४ जोजन विस्तारवाला है एकेक पर्वत के अन्तरो ७२११४$\frac{८}{१३}$ है रत्न और कनकमय सर्व पर्वत है च्यार दिशाका च्यारों पर्वत वेलन्धर देवोंका है गोथभदेव, शिवदेव, संखदेव, मणोशीलदेव, इन्होंकी एक पल्योपमकि स्थिति है और विदिशाके पर्वतके नामका देव पल्योपम कि

स्थितिवाले अनुवेलन्धर देवोंका पर्वत है इन्ही आठों पर्वतोंपर वेलन्धरानुवेलन्धर नागराजा देवोंका आवास प्रासाद है सर्व रत्नमय देवत्तोंके योग्य वह प्रासाद ६२॥ जो. उचा ३१। जो का चोडा अनेक स्थभ कर अच्छा सुन्दर है। इति।

लवणसमुद्रमे छपनान्तरद्विप है उन्हों के अन्दर पल्योपम के असख्यात भागके आयुष्यवाला ओर ८०० धनुष्यकि आवग्गहानावाले युगल मनुष्य रहेते है जम्बुद्विपके चुलहेमवन्त ओर सीखरी पर्वत के निश्राय (सामिपसे) लवणसमुद्रमें दोडोके आकार टापुनों कि लेन गइ है जेसे जम्बुद्विप कि जगतिसे ३०० जोजन लवणसमुद्रमें जावे तब पेहला द्विपा ३०० जोजनका विस्तारवाला आता है उन्ही द्विपासे ४०० जोजन तथा जगतिसे भि ४०० जो० जानेपरे दुसरा द्विपा ४०० जोजनके विस्तारवाला आता है। उन्ही द्विपासे ५०० जोजन तथा जगतिसे भी ५०० जोजन जानेपर तीसरा द्विपा ५०० जो० के विस्तारवाला आता है उन्ही द्विपासे या जगतिसे ६०० जोजन जानेपर चोथो ६०० जो० विस्तारवाला द्विप आता है। उन्ही द्विपसे या जगतिसे ७०० जो० जानेपर ७०० जो० विस्तारवाला पाचवा द्विप आता है उन्ही द्विपसे या जगतिसे ८०० जो० जानेपर ८०० जो० विस्तारवाला छठा द्विप आते है उन्ही द्विपसे या जगतिसे ९०० जो० जानेपर ९०० जो० विस्तारवाला सातवा द्विप आता है सर्व लवणस-

मुद्रके ८४०० जोजन क्षेत्रमे युगल मनुष्योंका द्विपा है यह एक लेन ( दाड ) पर ७ द्विप है इसी माफीक पूर्व लवणसमुद्रकी ४ दाडो ओर पश्चिम लवणसमुद्रकी ४ दाडो एवं आठ दाडो पर ५६ द्विपा है उन्हो मे रहेनेवाला युगल मनुष्योंका मनोवंच्छीत सुख दश प्रकारका कल्पवृक्ष पूर्ण करते है इति।

लवणसमुद्रके अधिष्टायक लवणस्वस्थिक देव का गोतम द्विप नामका द्विपा—जम्बुद्विपकि जगतिसे पश्चिमदिशा १२००० जोजन लवणसमुद्रसे जावे तव १२००० जोजनके विस्तारवालों गोतमद्विपा आता है वेदिका वनखंड कर शोभनिक है उन्ही गोतमद्विपापर स्वस्थिकदेवका प्रासाद है वर्णन करने योग्य है वहापर देव निवास करते है इति।

सूर्यका द्विपा—जम्बुद्विपका दो सुर्य ओर अन्दरका लवणसमुद्रका दो सूर्य एवं च्यार सूर्यका च्यार द्विपा गोतम द्विपा के च्यारो तर्फ है अर्थात् सूर्यके च्यारो द्विपोंसे वीटा हूवा मध्य भागमे गोतमद्विपा है।

चंद्राद्विप—जम्बुद्विपकि जगतिसे पूर्वकि तर्फ लवणसमुद्रमे १२००० जोजन जानेपर दो जम्बुद्विपका चन्द्र दो अन्दरके लवणसमुद्रका चन्द्र एवं च्यारों चन्द्रका च्यारों द्विप है सूर्य ओर चन्द्रका द्विपा १२००० बाराह २ हजार जोजन विस्तारवाला है उन्ही द्विपोपर अपना अपना प्रासाद है वहाँपर देवता आते जाते निवास करते है।

धात कि खड कि तर्फससे लवणसमुद्रमे १२००० जोजन आनेपर लवणसमुद्रके नेलके बाहारका पूर्वमे दो चन्द्र द्विपा और पश्चिममे दो सूर्य द्विपा बारह बारह हजार जोजनके विस्तारवाला है इन्हीं १२ द्विपों उपर देवतोंका भुवन-प्रासाद है वह प्रत्यक प्रासाद ६२॥ जोजनका उचा ३१। जोजानके विस्तारवाला अनेक स्थामादिमे अच्छा शोभनिक है लवण-समुद्रके चौतर्फ पदम्वर वेदिका है विजयादि च्यार दरवाजा है दरवाजे दरवाजे ३९५२८०।ई का अन्तर है लवणसमुद्रमे ५०० जो० का मच्छ भी है।

इति लवणसमुद्राधिकार।

सेवंभंते सेवंभंते तमेव सच्चम् ॥

---

## थोकडा नम्बर २.

### सूत्र श्री जीवाभिगम प्र ४

( धातकिखड द्विपादि )

लवणसमुद्रके चौतर्फ चलीयाके आकार च्यार लक्ष जोजन विस्तारवाला धातकिखड नामका द्विप है वह च्यार लक्ष

जोजनका पहूला है ४११०९६१ जोजन साधिक पराद्धि है उन्ही धातकिखंड द्विपमे उत्तर दक्षिण लम्बा च्यार लक्ष जोजनं । पूर्व पश्चिम एक हजार जोजनका पहूला मूलमें एक हजार जोजन चोडा यावत् सीखरपर पांचसो जोजन परिमाणवाले दो इक्षुकार पर्वत आजानेसे धातकिखंडके दो विभाग हो गये हैं (१) पूर्व धातकिखंड (२) पश्चिम धातकिखंड इन्ही दोनों विभागके अन्दर दो मेरुपर्वत है वह मेरुपर्वत एक हजार जोजन धरतीमें उंढा और ८४००० जोजन धरतीसे उंचा एवं ८५००० जोजनका प्रत्यक मेरु है । वह मेरुपर्वत च्यार वन करके अलंकृत है दुसरे पर्वत या वासा आदि सर्व जम्बुद्विपसे दुगुणा समझना परन्तु क्षेत्रका लम्बा चोडा अधिक है और धातकिखंड द्विपमें १२ चन्द्र और १२ सूर्य सपरिवार है शेषाधिकार अढाइ द्विपका यंत्रमें लिखा जावेगा इति ।

धातकिखंड द्विपके चौतर्फ गोल वलीयाकार ८०००० जोजनके विस्तारवाला कालोदद्धि नामका समुद्र है वह चौतर्फ आठ लक्ष जोजनका पहूला है ९१७०६०५ जोजन साधिक पराद्धि है एक पद्मम्बर वेदिका एक वनखंड च्यार दरवाजा और दरवाजे दरवाजे अन्तर २२९२६४६ जो० है वह समुद्र हजार जोजनका उंढा है अच्छा जलसे परिपूर्ण भरा हूवा ।

कालोदद्धि समुद्रके चौतर्फ गोल वलीयाकार पुष्कर नामका द्विप है वह १६००००० जोजनका चौतर्फ विस्तार-

वाला है १६२६३८६४ जोजन साधिक परादि है एक वेदिका एक वनखड च्यार दरवाजा है वर्णन पूर्ववत् इन्ही पुष्कर द्विपके मध्यभागमें मानुषोत्र नामका पर्वत बेठा हूवा सिंहके आकारके हैं वह १७२१ जोजनका धरतीसे उचा ४३' धरतीमें १०२२ मूल पहूला ४२४ मध्य पहूला ७२३ उपरसे पहूला सर्व तपाये हुवा सूवर्णमें हैं वह पर्वत पुष्करद्विपका दो विभाग करदिया है ( १ ) अभितर पुष्कर्द्ध ( २ ) बाह्य पुष्कर्द्ध जिसमें अभितरका पुष्कर्द्ध द्विपमें मनुष्य निवास करते है अर्थात् मानुषोत्रपर्वतके अन्दर जो पुष्कर्द्धक्षेत्र हैं उन्हीके अन्दर मनुष्य निवास करते हैं । बाहार केवलतीर्यंच हैं ।

पुष्कर्द्धक्षेत्रके मध्यभाग दक्षिणोत्तर दिशा आठ आठ लक्ष जोजनका दो इक्षुकारपर्वत आठ आठ लक्ष जो० लम्बा एक हजार जोजनका उचा २५० जो० धरतीमें मूल हजार जो० का विस्तार सीखरपर पांचसो जोजनका विस्तारवाला दोनों पर्वत पुष्कार्द्ध द्विपका दो विभाग करदिया है [१] पूर्व पुष्कार्द्ध [२] पश्चिम पुष्कार्द्ध । दोनों विभागमें दो मेरु यावत् धातकिखड द्विपके माफीक सर्व पदार्थ समझना परन्तु क्षेत्रका परिमाणादि विस्तार क्षेत्र माफीक अधिक हैं ।

जम्बुद्विप एक धातकिखड द्विप एक पुष्कार्द्ध आदा द्विप एवं अढाईद्विप और लवणसमुद्र एक कालोददि एक यह दो

समुद्र अर्थात् अढाइद्विप दोय समुद्रको समय क्षेत्र भी कहाजाते हैं कारन सिद्ध होता हैं सो इन्ही समय क्षेत्रसे ही होता है इन्ही अढाइद्विपके क्षेत्रका परिमाणः—

१ जम्बुद्विप पूर्व पश्चिम मीलके १ लक्ष जो०
२ लवणसमुद्र ,, ,, ,, ४ लक्ष जो०
३ धातकिखंड ,, ,, ,, ८ लक्ष जो०
४ कालोदद्धिसमु०,, ,, ,, १६ लक्ष जो०
५ पुष्कर्द्धद्विप ,, ,, ,, १६ लक्ष जो०

एवं मनुष्यलोक–समयक्षेत्र–अढाइद्विप ४५ लक्ष जोजनका है जिन्होकि परद्धि १४२३०२४९ जोजन साधिक है अढाइद्विपमें जो मौख्य पदार्थ है सो यंत्रद्वार बतलादिया जाता है।

| पदार्थ. | (१) जम्बुद्विपमे. | (१) धातकिखंड. | ०॥ पुष्कर्द्ध. |
|---|---|---|---|
| मेरूपर्वत | १ | २ | २ |
| वर्षधरपर्वत | ६ | १२ | १२ |
| वस्कारपर्वत | १६ | ३२ | ३२ |
| गजदन्ता | ४ | ८ | ८ |
| विजया | ३२ | ६४ | ६४ |
| मोटीनदी | ९० | १८० | १८० |

| | | | |
|---|---|---|---|
| परिवारनदी | १४५६००० | २९१२००० | २९१२००० |
| द्रह | १६ | ३२ | ३२ |
| वैताडपर्वत | ३४ | ६८ | ६८ |
| वटवैताड | ४ | ८ | ८ |
| वासा-क्षेत्र | ७-१० | १४-२० | १४-२० |
| चन्द्रसपरिवार | २ | १२ | ७२ |
| सूर्यसपरिवार | २ | १२ | ७२ |
| तीर्थ | १०२ | २०४ | २०४ |
| श्रेणी | ६८ | १३६ | १३६ |
| गुफा | ६८ | १३६ | १३६ |
| कुलपर्वत | २६९ | ५४० | ५४० |
| कुलकुट | ५२५ | १०५० | १०५० |
| कुलसिद्धायतन | ९१ | १८२ | १८२ |

मानोपोत्र पर्वतके बाहार जो आठलक्ष परिमाण पुष्करार्द्ध क्षेत्र है वह मनुष्य सुन्य है अन्दरका पुष्करार्द्ध क्षेत्र कि नदीयोंका पाणी मानोपोत्र पर्वतको भेदके बाहारका पुष्करार्द्धमे जाता है।

आगेके द्विपसमुद्रका नाम मात्र लिखा जाते है सर्व द्विपसमुद्रोंके च्यार च्यार दरवाजा है जम्बुद्विपके जगति है

शेष द्विपसमुद्रोंके वेदिका और वनखंड है परिमाण तथा चन्द्र सूर्य यंत्रमे लिखते है जीतना चन्द्र हैं इतना ही सूर्य हैं एकेक चन्द्र सूर्यका परिवारमे २८ नक्षत्र ८८ ग्रह ६६९७५ कोडा कोड तारोंका परिवार समझ लेना।

अढाइद्विपके बाहार जोतीषीयों की चाल नही है मनुष्यका जन्म मृत्यु नही गाज विज वर्षाद बादर अग्नि भी नही है।

| नाम | विस्तारपणो | चन्द्रसूर्य |
|---|---|---|
| जम्बुद्विप | १ लक्ष जोजन | २ |
| लवणसमुद्र | २ ,, ,, | ४ |
| धातकिखंड | ४ ,, ,, | १२ |
| कालोदद्धिसमुद्र | ८ ,, ,, | ४२ |
| पुष्करद्विप | १६ ,, ,, | १४४ |
| पुष्करसमुद्र | ३२ ,, ,, | ४९२ |
| चारुणि द्विप | ६४ ,, ,, | १६८० |
| ,, समुद्र | १२८ ,, ,, | ५७३६ |
| क्षीर द्विप | २५६ ,, ,, | १९५८४ |
| ,, समुद्र | ५१२ ,, ,, | ६६८६ |

| | | |
|---|---|---|
| घृत द्विप | १०२४ ,, ,, | २८८२८८ |
| ,, समुद्र | २०४८ ,, ,, | ७७६४२४ |
| इक्षु द्विप | ४०९६ ,, ,, | २९६१११२० |
| ,, समुद्र | ८१९२ ,, ,, | ६०८५६३२ |

इति सात द्विप सात समुद्र ।

सेवभते सेवंभंते तमेव सच्चम् ॥

## थोकडा नम्बर ३

### ( सूत्र श्री जीवाभिगम प्र० ३ )



( नन्दीश्वर द्विप )

इक्षुसमुद्रके चौतर्फ गोल वलीयाके आकारे नन्दीश्वर द्विप है यह १६३८४००००० जोजनके विस्तारवाला है साधिक तीनगुण परद्धि है। नन्दीश्वर द्विपका भूमिविभाग अच्छा सुन्दर देवोंका मनको हरनेवाला है द्विपके मध्यभागमें च्यार पर्वत श्यामवर्णका अञ्जनागिरि पर्वत है पूर्वदिशामें पूर्वाञ्जगिरि। दक्षिणादिशामें दक्षिणाञ्जनागिरि । पश्चिमदिशामें पश्चिमाञ्जन-

गिरि और उत्तरदिशामें उत्तराञ्जनागिरि है प्रत्यक अञ्जनगिरि १००० जो० धरतिमें ८४००० जो० धरतिसे उंचा है मूलमें साधिक दश हजार जो० धरतिपर दश हजार जोजन और सीखरपर एक हजार जोजनके विस्तारवाला है। साधिक तीनगुणी परद्धि है सर्व अरिष्ट ( श्याम ) रत्नमय है।

प्रत्यक अञ्जनगिरिके सीखरका तला शममादलका तला माफीक साफ है। सीखरके तलाका मध्यभागमें एक सिद्धायतन अर्थात् जिनमन्दिर है वह १०० जो० लम्बो ५० जो० चोडो ७२ जो० उंचा अच्छा सुन्दर रमणिय है उन्ही जिनमन्दिरके च्यारो दिशामें च्यार दरवाजा है वह १६ जो० उंचा ८ जो० पहूला च्यारो दिशाके दरवाजोके आगे च्यार मुखमंडप है वह १०० जो० लम्बा ५० जो० चोडा १६ जोजन साधिक उंचा है। च्यार दरवाजा १६ जो० उंचा ८ जो० चोडा. उन्ही मुखमंडपके आगे प्रेक्षापधरमंडप है वह १०० जो० लम्बा ५० जो० चोडा साधिक १६ जोजन उंचा है उन्हीके अन्दर ८ जोजन विस्तारवाली मणिपिठ चौतरो है ( ठाणायंगवृत्ति ) सिंहसन देवदुपवस्त्र तथा वज्रका अंकुश उन्हीके अन्दर घटमान अर्दघटमान मौक्ताफलकी मालावों फुन्दाकर शोभनिक है। उन्ही प्रेक्षपधर मंडपके आगे एक स्थुभ (छत्री) वह १६ जोजन साधिक विस्तारवाली है उन्हीके च्यारो दिशामें च्यार मणिपिठ चौतरा है उन्होंके उपर च्यार

जिन प्रतिमापद्मासन शान्तमुद्रा स्थुभ सन्मुख मुख किया हूवे विराजमान हे। उन्हि स्थुभसे आगे एक मणिपिठ चौतरो है वह आठ जोजनके विस्तारवाला उन्होंके उपर चैत्य वृक्ष आठ जोजनकों उचो है वर्णन करने योग्य है उन्होंके आगे ओर भी आठ जोजनका मणिपिठ चौतारा है उन्होके उपर महेन्द्र ध्वज ६४ जोजनकी उची ओर भी छोटी छोटी विजय विजयन्ति ध्वज है उन्होंसे आगे नन्दा पुष्करणी वावी १०० जो० लम्बी ५० जो० चोडी १० जो० उडी अनेक कमल पागोतीया तौरण चमर छत्र ध्वज कर शोभनिक है। उन्ही वावी के च्यारो दिशा च्यार वनखंड है यह मूल सिद्धायतनके एक दिशा के पदार्थ कहा है एसे ही च्यारो दिशामे समझना तथा पूर्व दिशाके वनखडमे १६००० गोज आसन १६००० चोत्तुणा आसन पडा हूवा है एव पश्चिममे और दक्षिणोत्तर दिशामे आठ आठ हजार है वह देवतोंके आने जाने वखत वह बेठनेकों काम आते है।

मूल जिनमन्दिरके मध्य भागमे एक मणिपिठ चातरो १६ जोजन लम्बो पहूलो है उन्ही के उपर एक देवच्छंदो १६ जोजन लम्बो पहूलो साधिक सोला जोजन उचो है अच्छो सुन्दर सर्व रत्नमय है उन्ही मूल गुभारामे १०८ जिनप्रतिमा पद्मासन शान्तमुद्रा विराजमान है। एव प्रत्यक जिनमन्दिरे

